६४७ विभाषाः कृञि १।४।९८।

अधिः करोतौ प्राक् संज्ञो वा स्यादीश्वरेऽर्थे। यदत्र मामधिकरिष्यति=विनियोद्यत इत्यर्थः। इह विनियोक्तुरीश्वरत्वं गम्यते। अगतित्वात् तिङि चोदात्तवतीति निघातो न। इति सप्तमी।

इति कारकप्रकरणम्।

कृधातु के योग में ईश्वरार्थक अधिकी कर्म प्रवचनीय संज्ञा विकल्प से होती है। यथा—यदत्र माम् अधिकरिष्यति = इसमें मुझे जो नियुक्त करेगा वहां विनियोग कर्ता पुरुष का स्वामित्व = ईश्वरत्व स्पष्ट प्रतीयमान है। यहां कर्मप्रवचनीय संज्ञा होने से गति संज्ञा नहीं, अतः 'तिङि' सूत्र से अनुदात्तत्व का अभाव यहां हुआ। 'माम्' में कर्म में द्वितीया है।

**करिष्यतीति**—तिङन्त उदात्तत्व युक्त है। निघात का निषेध निपातैर्यद्यदि से है।

**विमर्श**—कारक चार है, कर्ता, कर्म, करण, अधिकरण, किसी के मत से अपादान एवं अधिकरण कारक नहीं है, वह गवेषक महोदय कहते हैं कि कारक विवक्षाधीन है, भिन्न भिन्न विवक्षा करके विभक्तियाँ लाने पर भी उनका साधुत्व है, यथा स्थाल्यां पचति स्थाली पचति, स्थाल्या पचति इत्यादि, एवं कर्ता, कर्म करण अधिकरण में विवक्षा भिन्न-भिन्न होती है।

किन्तु विप्राय पुस्तकं ददाति यहां अन्य विवक्षा से चतुर्थी को छोडकर विभक्ति आने पर असाधुत्व स्पष्ट ही है। एवं वृक्षात् पर्णं पतति यहां पञ्चमी रहित अन्य विभक्त्यन्त प्रयोग असाधु ही है। अतः विवक्षातः कारकाणि भवन्ति सिद्धान्त जो भाष्यसिद्ध है उससे महावैयाकरणपण्डितमूर्द्धन्य पं. श्री रामाज्ञापाण्डेय महोदयकृत उ० प्र० सरकार द्वारा प्रकाशित व्याकरण दर्शन की भूमिका में चार ही कारक वे मानते हैं, वह मत उचित ही प्रतीत होता है वैयाकरण गण विचार इस पर करें।

गजरात प्रान्त निवासी वाराणसेय संस्कृत विश्वविद्यालय पूर्व प्राध्यापक * प० श्री बालकृष्ण पञ्चोलि विरचित सविमर्श रत्नप्रभामें कारक प्रकरण पूर्ण।

शुभम्भूयात् *

# कारकान्तान्तर्गत-सूत्रसूची

## कारकान्तान्तर्गतवार्तिकसूची

# कारकान्तान्तर्गतपरिभाषासूची